श्रीशौ वन्दे

सप्त-पाठि

श्रीशिव-

# महिम्न-स्तोत्रम्

श्रीमद्गन्धर्वराजपुष्पदन्ताचार्य्यमुखकमलगीतम्



नारायणपति शर्मा त्रिपाठी

।। श्रीः ।।
काशी संस्कृत ग्रन्थमाला
२१

श्रीशौ वन्दे

सप्त-पाठि

श्रीशिव-

# महिम्न-स्तोत्रम्

श्रीमद्गन्धर्वराजपुष्पदन्ताचार्य्यमुखकमलगीतम्

हरिहरपक्षीय-मधुसूदनीटीकासमलङ्कृतम्

तदनु च

त्रिपाठ्युपपद-पण्डितश्रीनारायणपतिशर्म्म-

विरचित-

संस्कृतटीका १. संस्कृतपद्यानुवाद २. भाषाटीका ३.
भाषापद्यानुवाद ४. भाषाबिम्ब ५.

प्रभृति-

पञ्चमुख्याख्यया व्याख्यया सम्वलितम्

तथा शक्तिमहिम्नस्तोत्रसहितम्



चौखम्भा संस्कृत संस्थान
वाराणसी

THE
KASHI SANSKRIT SERIES
21

# ŚRĪŚIVA
# MAHIMNA STOTRA

By

PUSPADANTĀ CĀRYA,

*with a Commentary of Madhusūdana-Sarasvatī,*
*and five other commentaries of*

**Pt. ŚRI NĀRĀYAṆA PATI ŚARMA TRIPĀTHĪ**
**and**
Śakti-mahimna-stotra



**CHAUKHAMBHA SANSKRIT SANSTHAN**
**VARANASI**

श्रीशौ वन्दे ।

# निवेदन पत्र

"विश्वनाथ !

मम नाथ !!

पुरारी !!!

त्रिभुवन महिमा विदित तुह्मारी" ।

हे अनाथ नाथ !

आपकी महिम्नस्तुतिकी ये सब टीकायें केवल अपनी बुद्धि और वाणी के शुद्ध करने की इच्छा से लिखी गईं हैं– अतएव एक मात्र यही निवेदन है कि आपने जब महिम्नस्तोत्र को अपनाया है तो इन टीकाओं को भी दया करके अपना लीजिए क्योंकि–

"जौ बालक कह तोतरि बाता,

मुदित होहिं सुनि गुरु पितु माता ।" (तु०रा०)

बस और मैं क्या कह सकता हूँ ।

आपका परमाधम–

**नारायणपतिशर्म्मा**

# समर्प्पण-

## मिदम् ।

हे विश्वनाथ ! करुणाकर ! दीनबन्धो !
शम्भो ! त्वदीयमहिमस्तुतिसेविनीयम् ।
टीका स्तु पञ्चमुख ! पञ्चमुखी मुदे ते,
भक्त्यार्पिता प्रणतपाल ! कपालमाल ! ॥१॥
हे भूतभावन ! महेश्वर ! भूतनाथ !
भूताधिवास ! भव ! भूत-विभूतिभूते ! ॥
मत्पञ्चभूतमय गात्र-पवित्रतायै,
टीकां सुपञ्चमुख ! पञ्चमुखीं गृहाण ॥२॥
पञ्चमुख्यार्थनिरतां, पञ्च-मुख्या-र्थ बोधिनीम् ।
पञ्चमुख्यभिधां व्याख्यां, तुभ्यं पञ्चमुखा ! र्पये ॥३॥

भवदीय किङ्करतेच्छुः
**त्रिपाठिनारायणपतिशर्म्मा**
काशी-वासी

श्री शौवन्दे

''कर्पूरगौरं करुणावतारं, संसारसारं भुजगेन्द्रहारम् ।
सदावसन्तं हृदयारविन्दे, भवं भवानीसहितं नमामि'' ।।१८।।

(शिव पुराण)
ज्ञानसंहिता ६८ अ०



''यह देख धतूरके पात चबात औ गातसो धूलि लगावतु हैं
चहु ओर जटा अटके लटके फनि सेक फनी फहरावतु हैं ।
''रसखान'' जोइ चितवै चितहे तिनके दुख दुन्द भजावतु हैं,
गजखाल कपालके माल विसाल सो गाल बजावत आवतु हैं ।।१।।

''गुरु पितु मातु महेस भवानी,
पनवौं दीनबंधु दिन-दानी । (तु०रा०)''

श्रीशौ वन्दे ।

# भूमिका-

## में

प्राय: कवि और काव्यके विषयकी कुछ चर्चा लिखी जाती है पर इस महिम्नस्तोत्रके रचयिता श्रीमत्पुष्पदन्ताचार्य्य गन्धर्वराज हैं जिनका पता लगाना हम सब नरदेही लोगों के लिये बडाही कठिन है फिरभी जो कुछ कथा वार्ता उपलब्ध हो सकी है वह उनके वृत्तान्त "पुष्पदन्तो-दन्त" में लिखदीगई है जो इस ग्रन्थ के साथ प्रकाशित भी करदी जाती है।

श्री महादेवके इस महिम्नस्तोत्रका वास्तविक नाम "धूर्जटि-स्तोत्र" है जैसा कि इसीमें कहा है "धूर्जटेः स्तोत्रमेतत्"-( ३४ ) पर ग्रंथके आदिमें "महिम्नः" पदका प्रयोग होनेसे लोकमें महिम्न-स्तोत्रही नाम प्रचलित है-क्योंकि सामवेदकी तलवकार शाखाकी "केनोपनिषद्"-भी अध्याय और प्रथम मन्त्र के आदि में "केन" पद पडनेहीसे तलबकारोपनिषद्के पर्य्याय ( बदले ) में "केनोपनि-षद्" प्रसिद्ध है-इसी प्रकारसे "श्यामारहस्य" की स्वरूपस्तुतिभी आदि में कर्पूर शब्द पड़जानेहीसे "कर्पूरस्तुति" कही जाती है। किसी किसी पुस्तकके आदिमें "श्रीपुष्पदन्त उवाच" यह पदभी-पाया जाता है, यह वाक्य "शैवागम" किंवा "शिवरहस्य" का है, क्योंकि उक्त ग्रंथोमें पहिले कविकी कुछ कथाका वर्णन करके तब यह अनादि स्तुति उद्धृत की गई है इससे इस स्तोत्रकी परम-प्राचीनता सिद्ध है। इस स्तोत्रके बत्तीसही ३२ श्लोक 'श्रीपुष्पदन्त-मुखपङ्कजनिर्गत" ( ४० ) हैं इनके आगे फलस्तुति वाले श्लोक प्रायः उक्त शैवागम अथवा शिवरहस्यके हैं—क्योंकि उन श्लोकोंमें बहुत कुछ उलट फेर अथवा न्यूनता अतिरिक्तता ( कमी बेशी ) पाई जाती है, पर आजकल सर्वत्र ही महिम्नस्तोत्रके श्लोकोंकी संख्या चालीसही ४० मानी जाती है, अत एव इस ग्रंथमेंभी उन्ही चालीस श्लोकों पर "पञ्चमुखी टीका" अर्थात् संस्कृतटीका १ संस्कृत पद्या-

नुवाद २ भाषाटीका ३ भाषापद्यानुवाद ४ तथा भाषाबिम्ब ५ नामकी पाँच टीकायें इसी इच्छासे लिखी गई है कि संस्कृत अथवा भाषाके प्रेमी लोगोंको कुछ आनन्द प्राप्त होवे और अपनीभी बुद्धि और वाणी पवित्र होसके जैसा कि इसीमें कहा है—

"मम त्वेतां वाणीं गुणकथनपुण्येन भवतः ।
पुनामी त्यर्थेऽस्मिन् पुरमथन ! बुद्धि र्व्यवसिता" (३) ॥

इन संस्कृत और भाषा टीकाओंमें मूल श्लोकोंके जो पद उद्धृत किये गये हैं वे कोष्ठमें ( महिम्नः ) रक्खे गये हैं और जहां कहीं कोई पद ऊपरसे लगाना पडा है वहां खडाकोष्ठ [ ] लगाया गया है उक्त चालीस श्लोकोंसे भिन्न और और भी जो स्फुट श्लोक मिलें हैं वे भी पद्यानुवादके साथ इसी लेखके अन्तमें लगा दिये गये हैं ।

इस स्तोत्रको शैव सम्प्रदायके लोग तो श्रुतिके समानही मानते हैं वरन वेदाध्ययनकी परिपाटीके अनुसार रात्रिमें इसकाभी पाठ नहीं करते पर अन्य लोगोंमें भी इसका कुछ कम आदर नहीं होता—मेरे पूर्वपुरुष पण्डित रामानन्द त्रिपाठीजीने अपने "विराड्विवरण" नामकग्रंथमें जो कि संवत् १७१३ वैक्रममें बनाथा इस महिम्नस्तोत्रके—"असित गिरिसमं स्यात्" ( ३२ ) श्लोकको स्मृति करके लिखा है ।

इस स्तोत्रकी कविता अथवा रचनाशैलीकी उत्तमता इतनेहीमें समझ लेना चाहिए कि इसी स्तोत्र के कर्त्ता पुष्पदन्ताचार्य्यने वररुचि अथवा कात्यायन होकर बडेसे बडे अनेक ग्रन्थ बनाये वरन महर्षि पाणिनिके रचित व्याकरण शास्त्रके सूत्रोंकी न्यूनताभी अपना वार्तिक बनाकर मेटादिया पर जैसा आदर इस बत्तीस ३२ श्लोकके स्तोत्रसे उनको प्राप्त हुआ वह अलौकिकही नहीं वरन अन्य ग्रन्थोंसे अलभ्यही बनारहा वास्तवमें यह उन्हीका कथन बहुत ठीक प्रतीत होता है कि—

"स्थिरायाः त्वद्भक्ते स्त्रिपुरहर ! विस्फूर्जित मिदम्" (११)

इसस्तोत्रके—"किमीहः किङ्कायः"(५) इत्यादिलेखों को देखकर कोई कोई इसे बौद्ध अथवा चार्वाक इत्यादिके समयका मानना चाहते हैं, परन्तु उन लोगोंको स्मरण रखना चाहिए कि शाक्यमुनि के पहिले

हीसे नास्तिक मत प्रचलित था वैदिक मत आस्तिकोंका था और उसके विरोधी लोगही नास्तिक थे उन्ही लोगोंके मतावलम्बी दैत्य राक्षसादिके साथी बहुतेरे अनार्य्य म्लेच्छ इत्यादि हुए फिर उन्हीमें चार्वाकभी बार्हस्पत्य मतका प्रचारक हुआ और चार्वाक दर्शनका कर्त्ता बना–जोहो पर इन प्रमाणोंसे इस–"अनौपम्यं मनोहारि" (३९) स्तोत्रका समय नहीं निर्णीत होसकता, अत एव इस विषय में माथापच्ची करना व्यर्थहीसा जान पड़ता है इसलिये यह भार केवल पाठकोंके विचार पर निर्भर कर दिया जाता है, आशा है कि वे लोगभी यदि निरंतर उद्योग करते रहेंगे तो कभी न कभी यह त्रुटि ( कसर ) पूरी पड जावेगी।

इस छोटेसे स्तोत्र पर अनेक टीकायें यथा समय बनचुकी हैं पर वे सब अब प्रायः अलभ्य सी होगई हैं फिरभी कइक टीकायें प्रचलित हैं इन में ३२ श्लोकों पर पण्डितकोमलरामजीकी सुबोधिनी-टीका है जोकि साधारण एवं संक्षिप्त होने परभी मूलार्थ को प्रकट करदेती है–उसीके अन्तका यह श्लोक प्राचीन टीकाओंकाभी पत बतलाता है—

"छात्राणां सुखबोधाय, नाना टीका नुसारतः ।
इयं कोमलरामेण, कृता टीका सुबोधिनी ॥"

ओर दूसरी टीका "अद्वैतसिद्धि" नामक वेदान्तविषयक ग्रंथके रचयिता तथा "शारीरक सूत्र" एवं "गीता"–इत्यादिके भाष्यकार काशीवासनिरत यतिवर "मधुसूदन सरस्वती" जीकी शिवविष्णवर्थक व्याख्या "मधुसूदनी टीका" के नामसे प्रसिद्ध है इस में ३१ श्लोकों पर हरपक्ष और हरिपक्षकी दुहरी टीका लिखी गई है। यह टीका बहुत उत्तम और विद्वत्तापूर्ण होने से विद्वान् लोगोंके देखने योग्य हैं–अतः यही टीका इसग्रंथ में मूल श्लोकों के बाद रक्खी गई है–इस के भी आदिका श्लोक अन्य टीकाओं की सूचना देता है—यथा—

"विश्वेश्वरं गुरु नत्वा, महिम्नाख्यस्तुतेरयम् ।
पूर्व्वाचार्य्य कृतव्याख्या–सङ्ग्रहः क्रियते मया ॥"

परन्तु स्वामीमहाराजने अन्त में अपनीटीका को टीकान्तर में लेजाने वालों को मनाकर दिया है—

यथा—"टीकान्तरं कश्चन मन्दधी रितः,
सारं समुद्धृत्य करोति वै तदा ॥
शिवस्य विष्णो द्विजगोसुपर्वणा—
मपि द्विषद्भाव मसौ प्रपद्यते ॥ ५ ॥" (*)

अस्तु मस्तुतामाज्ञा अशोचनीया तो होतीही है परन्तु विचारणीय विषय यह है कि स्वयं तो—"पूर्वाचार्य्यकृतव्याख्या—सग्रहः" किया जावे और दूसरोंको बहुत बड़ा शपथ दिया जावे यह कैसी बात है—? सम्भव है कि किसी दूसरे ग्रन्थमें इस टीका के सारका समुद्धार करनेके लिये ऐसे उच्चकोटिके विद्वानने रोककिया हो क्योंकि "भामिनीविलास" के अन्तमें पण्डितराज जगन्नाथजीने भी इसी भावको प्रकट किया है यथा—

'दुर्वृत्ता जारजन्मानो, हरिष्यन्ती ति शङ्कया ।
मदीय—पद्यरत्नानां, मञ्जूषैषा मया कृता ॥"

जो हो नवीनटीकाकारको तो झखमारकर गुरुस्थानापन्न प्राचीन टीकाकारोंका अनुसरण अवश्यही करना पड़ता है—इससे इस पंचमुखीटीकान्तर्गत भाषा टीकामें कहीं कहीं स्वामीजीकी सूक्तियोंका सहारा लिया गया है और "त्रयी सांख्यं" (७) परतो विशेषरूपसे अनुवाद करना पड़ा है इसके लिये मैं उनकी पवित्र आत्मासे क्षमाप्रार्थी हूं । क्योंकि इस साहस से भाषाभाषियोंकोभी उसका रसास्वादन मिलसकेगा । तीसरे टीकाकार ब्रह्मानन्द सरस्वतीजी हैं उह्नोने लिखा है कि—

"यद्यपि विततव्याख्या, मधुसूदनप्रभृतिभिः पुराकारि ।
तथापि बालहिताय, संक्षिप्ता साऽधुना मया क्रियते" ॥ १ ॥

और फिर समाप्ति पर यह लिखते हैं—

"महिम्नाख्य स्तवनस्य, टीकेयं सुमनोरमा ।
ब्रह्मानन्देन संक्षिप्ताऽकारि तुष्यन्तु सज्जनाः ।"

इन सब उपर्युक्त टीकाकारोंके लेखोंसे यह बात भली भांतिसे स्पष्ट है कि ये सब टीकायें अनेक पुरातन टीकाओं को देखभालकर लिखी गई हैं, इनसे भिन्न कोई एक शिवरामी टीकाभी बनी है जिसमें एक अर्थ शिवपक्षमें और दूसरा रामपक्षमें

(*) इस पद्यका क्षेपक होनाभी सम्भव है ।

लगाया गया है पर वह टीका मुझे नही मिली—इन सब संस्कृत टीकाओं के अतिरिक्त हिन्दी भाषा में भी इसकी अनेक टीकायें गद्य और पद्यकी बनी एवं बहुतेरी छपभी चुकी हैं केवल हिन्दीही नहीं वरन भारतवर्ष भरके प्रत्येक प्रान्तकी अवान्तर भाषाओं में भी (१) इस स्तोत्र पर अनेक टीका टिप्पणियां लिखी गई हैं और वे सब प्रायः उन सब प्रान्तों में सादर प्रचलित हैं—कारण यही हैं कि यह यद्यपि श्री महादेवजीका स्तोत्र है पर प्रत्येक सम्प्रदाय अथवा सबी मतावलम्बियोंके कामका है इसीसे इस देशके प्रत्येक प्रान्तों में महिम्नका बड़ा प्रचार है—एक यह बात भी इस की प्राचीनताका विशेष द्योतक है।

इस स्तोत्रके अन्त में यद्यपि एक श्लोक हरिणी छन्द एवं दो पद्य मालिनी छन्दके हैं, पर इसमें मुख्यतः शिखरिणी छन्दहीकी प्रधानता है—सम्भवहै कि शिखरिणी—छन्दका प्रयोग पहिले पहिल इसी स्तोत्रमें हुआहो, क्योंकि इसी स्तोत्रकी देखादेखी और भी अनेक महिम्नस्तोत्रोंका निर्माण हुआ है जिनमें यही शिखरिणी छन्द पाया-जाता है—शिवमहिम्न १ विष्णुमहिम्न २ गणेशमहिम्न ३ राममहिम्न ४ एवं कालिका महिम्न ५ इत्यादि सबी शिखरिणी छन्दके रंगमें पगे हैं इसीसे कोई कोई इस छन्दको "महिम्न छन्द" भी कहा करते हैं—बात यह है कि जब कोई अनूठाग्रंथ बन जाता है तो उसका अनुकरण करने वाले अवश्यही खड़े होजाते हैं, जैसे श्रीमद्भगवद्गीताके जोड़ ( आधार ) पर—ईश्वरगीता और व्यासगीता, कूर्मपुराणमें, अगस्त्यगीता तथा रुद्रगीता, वाराहपुराणमे, शिवगीता, पद्मपुराण में रामगीता अध्यात्मरामायणमें और कपिलगीता, अष्टावक्रगीता—एवं अवधूतगीता आदि अनेक गीतायें उदय होगई यौंही रावणकृत शिवतांडवके देखादेखी मेरे पूर्वजपण्डित रामानन्दत्रिपाठीजीका रुद्रतांडव तथा कृष्णतांडव और कालीतांडव आदि बनते गये और महाकवि कालिदासजीके "मेघदूत" काव्य बनने पर "हंसदूत" "कोकिलदूत" आदिकाव्योंका प्रादुर्भाव होगया उसी प्रकारसे इस महिम्नस्तोत्रनेभी अनेक सुकवियोंसे अनेक देवी-

(१) लखनऊके कान्यकुब्ज प्रकाशयन्त्रालयमें एक उर्दू और हिन्दीकीटीका सं० १९४१ वै० की छपी मुझे छुन्नाजीकर्मकाण्डीसे मिली है।

देवतोंके महिम्नस्तोत्र बनवाडाले बातभी ठीकही है—महिमाका गाथा जानाही सर्वत्र प्रसिद्ध है, और यह स्तोत्रभी ऐसे वैसे जन साधारणका नहीं वरन एक गन्धर्वराजाचार्य्यका रचाहै—फिर अबतक सङ्गीतविद्याके रसिक लोग प्रायः इस स्तोत्रको गाते तथा वीणा श्रीतार ( वीन–सितार ) आदि बाजोंमें बजाते हैं सम्भव है कि इसी स्तोत्रने महिमागानेकी प्रथा ( चाल ) चलाई हो तो कोई आश्चर्य नहीं है इसीसे पुस्तककी सहायता त्यागकर एकाग्र–चित्त हो इस स्तोत्रके कण्ठस्थही पाठ करनेका उल्लेख किया गया है—यथा

"कण्ठस्थितेन पठितेन समाहितेन ।
सुप्रीणितो भवति भूतपति र्महेशः" (४०)

श्रीमहादेवजीकी जिन कथाओंको पुराणोंके कइक अध्यायों में वर्णन किया गया है उनको इस स्तोत्रके एक एक श्लोकोंमें जिस उत्तमता के साथ दर्शाया है उसे सहृदय विज्ञभक्तजनही समझ सकते हैं-अस्तु इसस्तोत्रके श्लोकोंकी अकारादि-सूचीमें जहां जहांकी कथायें मिल सकी हैं वे पुराणादिकी सूचनाके साथ लगादी गई हैं आशा है कि कदाचित् कोई उनकाभी मिलान करेगा तो विशेष आनन्द प्राप्त होसकेगा—

इस महिम्नस्तोत्रके अन्तमें तीन श्लोक अर्थात् ४१ । ४२ । ४३ भी लगादिये गये हैं क्योंकि प्रायः उनमें किसी किसीका कोई कोई पाठभी करते हैं और तद्भिन्न अन्यभी तीन श्लोक हैं जो कि सानुवाद लिखदिये जाते हैं—

यथा—इत्येषा वाङ्मयी पूजा, श्रीमच्छङ्करपादयोः ।
अर्पिता तेन देवेशः ( मे देवः ) प्रीयतां मे सदाशिवः ॥
( परमेश्वरः ) ४१

वाचामय पूजा यही, अरपौं सिव पद मांहि ।
श्रीपरमेश्वर (पारवतीपति) याहिते, मो पै नित हरखांहि ॥४१॥
तव तत्त्वं न जानामि, कीदृशोऽसि महेश्वर !
यादृशोऽसि महादेव ! तादृशाय नमो नमः ॥ ४२ ॥
जानौं तुमरो तत्त्व नहि, कस हौ गिरिजानाथ !
जैसो हौ तैसो नमौं, महादेव धरि माथ ॥ ४२ ॥

एककालं द्विकालं वा, त्रिकालं यः पठे न्नरः ।
सर्वपापविनिर्मुक्तः, शिवलोके महीयते ॥ ४३ ॥
एकवार दुइवेर इहि, पढ़ त्रिकाल नर जोय ।
सबहि पापते छूटिकै, सिवपुर पूजित होय ॥ ४३ ॥

शिवरहस्यमें इस महिम्नके सर्वोत्तम बत्तीसवें ( असित गिरिसमं ३२ ) श्लोकके स्थान पर निम्न लिखितश्लोकों को लिखा है पर इसका क्षेपक होना माननाही पडेगा क्योंकि स्कन्दपुराणीय शिवरहस्यमें तो २७ । २८ श्लोकोंके मध्यमें ये दो श्लोक देखपडते हैं और विचार करने पर असंगत और सर्वथा अप्रासङ्गिक जान पडते हैं— क्योंकि २६वेंसे–लेकर २९वें श्लोकतक यद्यपि पद्य पृथक् हैं पर कलापककी भांति चारोहीके संघटित करने पर अष्टमूर्त्ति–मन्त्रोंका उद्धार प्रकार टीकामें दिखाया गया है, तदनुसार इन दोनोश्लोकोंका मध्यमें घुसजाना वैसाही अनुचित ज्ञातहोता है जैसे हर–गौरीके वार्तालापमें हमारे कविपुष्पदन्ताचार्यजीका प्रवेश हुआ था (१) अस्तु जो हो पर श्लोकों को तो श्रवणगोचर करना आवश्यक है क्योंकि शिव स्तुति है—

सतां वर्त्म त्यक्त्वा श्रुतिसमधिगम्यं सहभुवं,
घृणा मप्युन्मूल्य स्वजनविषयस्नेहगुणिताम् ।
द्विजः कृत न्पादे पितर मथ राद्धे त्वयि विभो !
मनुष्यत्वं सद्य स्त्रिदशपरिणामेन विजहौ ॥ १ ॥
वपुः प्रादुर्भावा दनुमित मिदं जन्मनि पुरा,
पुरारे ! न क्वापि क्षणमपि भवन्तं प्रणतवान् ।
मम न्मुक्तः सम्प्रत्य ह मतनुगर्वाद ( स्त्रप्य ) नतिमा—
नितीश ! क्षन्तव्यं तदिद मपराधद्वय मपि ॥ २ ॥

इनकाभी पद्यानुवाद लेलीजिए—

तजिकै पथ सज्जन साधुनकै,
जिहि वेद पुरान भलो बतलावत ।
करि दूरि दया सहजौ अपनी,
निज लोग सनेह सनी मन भावत ॥

---

—(१) देखिए "पुष्पदन्तो दन्त" पृ० १य, ।

द्विज कोउ पिता पद पंकज काटि
विभो शिव शंकर ! तोहि रिझावत ।
तुरतै तनु मानुषके बदले
सुरदेह लह्यो महिमा समुझावत ॥ १ ॥
वपु धारनते अनुमानत हौं,
नहिं पूरब जन्महि कीह्न प्रनामू ।
त्रिपुरान्तक ! मैं तुमको कबहूं
सब सोचि फिरौं मनही मन ठामू ॥
नमतै अब मुक्त विदेह भयौं,
करिहौं नहि आजुते फेरि प्रनामू ।
अपराध हमार छमो यह दोय,
करौं विनती जगदीस ! निकामू ॥ २ ॥

इस दूसरे श्लोकको अलङ्कारविषयक प्रसिद्ध "कुवलयानन्द" नामक ग्रंथमें भी उद्धृत किया है यों ही एक पद्य यह भी दृष्टि गोचर होता है—

जातस्य जायमानस्य, गर्भस्थस्यै व देहिनः ।
माभूच्च तत्कुले जन्म, यत्र शम्भु र्न देवता ॥
जे जनमे वा होहिगे, गर्भमें रहै (जौ) कोय ।
इष्ट देव जहँ शिव नहीं, तहां जन्म नहिं होय ॥

अच्छा अब मैं पाठकोंकी सेवामें "असितगिरिसमं" (३२) का भी कुछ अनुवाद समर्पण कर देता हूं आशा है इसका आस्वादनभी स्यात् रुचिकर हो—

"असितगिरि समं स्या त्कज्जलं सिन्धुपात्रे,
सुरतरुवरशाखा लेखनी पत्र मुर्व्वी ।
लिखति यदि गृहीत्वा शारदा सर्वकालं,
तदपि तव गुणानो मीश ! पारं न याति (३२)

कज्जल कज्जल–पर्वतको करि,
सज्जल सिधु बनै मसिदानी
लेखनि कल्प तरूनकि डारिन,
पत्र जहां पृथिवीहि बखानी ।

लेकरिके इनको निसि वासर,
तो गुन लेखन मांहि सिरानी ।
पार न पाइसकी जव सारद
ईश ! तवै अतिसै अकुलानी ॥ ३२ ॥

अच्छा एक नमूना उर्दूदां लोगोंकी जवांका है—

दवायत वने जवकि सारा समुन्दर,
वने रोशनाई बड़े नील–गिरकी ।
जिमी तख्त कागद लिखै शारदा नित्
नहीं खातमा हो तुमारे गुनों का ॥ ३२ ॥

अब आजकल अंग्रेजीदां विद्वानोंकी भी वात बहुत चढ़ी बढ़ी समझी जाती है जरासी इनकी भी वानगी देखनी चाहिए—

सी इंकपाट् इंक हो नीलगिरका,
वनै य्येन् फ़लपट्रीके जब् ब्रेंचका ।
करै राइटिंग शारदा हर मिनटमें
नहीं ( नाट् ) एंड पावै तुमारे गुनोंमें ॥ ३२ ॥

---

बंगलाभाषाकी हिन्दुपत्रिकाके वर्ष १७ संख्या ४ से

उद्धृत–वङ्गानुवाद

हे ईश ! नीलाद्रि मसी, सिन्धु मसी पात्र,
कल्पतरु शाखा हय लेखनीठि तत्र ।
पृथ्वी यदि पत्र हय, एई उपादान चय,
नियें यदि सरस्वती सदा लिखे यान,
तथापि तव गुणेर अन्त नहि पान ॥ ३२ ॥

योंही यदि ढूंढ खोज की जाय तो अनेक भाषा भाषियों की सूक्तियों का संग्रह हो सकता है परन्तु पाठक महोदयों का जी घबड़-वाय देना ठीक नहीं इससे अब इस लेख की इति श्री कर देना आव-श्यक है ।

अन्त में सविनय निवेदन है कि भूल चूक होना मनुष्य स्वभाव सुलभ विषय है। अतः इस छोटे से स्तोत्रकी टीका आदि में जो कुछ त्रुटियां रह गई हैं उन्हें हमारे विज्ञ पाठकगण सुधारनेकी दया अवश्य ही दरसावेंगे और इस भगवत्स्तुति को घीका लड्डू टेढ़ा भी होने पर स्वादिष्ट ही समझने की नीति का अवलम्बन करेंगे। अतः भाव और भाषा की अशुद्धियों के शोधन का भार तो पाठकों ही के आधीन है पर अक्षरोंका संशोधन शुद्धा शुद्ध पत्र द्वारा कर दिया गया है कृपया यथा स्थान पर देख लेने की प्रार्थना है।

किमधिकमधिकज्ञेषु—शम्।

श्रीकाशी धाम<br>१९६६ सं०<br>शिवरात्रि।

निवेदक—<br>महिम्नस्तोत्र-प्रेमियों का—<br>किंकर,<br>त्रिपाठि नारायणपति शर्मा।



विशेष—यह कि जब शिव-शक्तिका संयोग नित्य है तो 'शिव-महिम्न स्तोत्र के" साथ "शक्तिमहिम्नः स्तोत्रका" संयोजित होना उपयुक्त समझ पड़ने से शिखरिणी छन्द में न होनेपर भी इस ग्रन्थ का सहयोगी वा सहपाठी रक्खा जाना आवश्यक हुआ है।

# विषय-सूची

॥ श्रीशौ वन्दे ॥

## गन्धर्वराज श्रीमत्पुष्पदन्ताचार्य्यजी का

# वृत्तान्त ।

श्री जगदीशकी लीला अपरंपार है, उसकी क्या इच्छा है ? इसे वही जानता है दूसरेकी क्या सामर्थ्य है जो बता सके, देखिए कभी पौर्वीय जनपदवासियोंका अभ्युदय होता है तो सारा संसार उन्हींका अनुकरण करने लगता है जैसाकि कहा भी है—"गतानुगतिको लोकः ।" अस्तु आजकल पाश्चात्य देशहीकी दशा सुधरी है अतएव सबीकी इच्छा पाश्चात्य रीतियोंही पर लालायित होने लगती है,—आज एकही बात का उदाहरण ( नमूना ) दिखलाना चाहता हूं, पाश्चात्यरीति है कि प्रत्येक ग्रंथमें चाहे वह छोटा हो अथवा बड़ा हो पर ग्रंथकारका जीवन-चरित और कुछ समय इत्यादिकी भी चर्चा अवश्य लिख दी जाती है—बस इसी प्रथाके अनुसार आजकल इस भारतवर्षमें भी वही चाल निकल पड़ी है, वास्तवमें यह रीति प्रशंसनीय है । पर अड़चनकी बात तो यह हो जाती है कि—पाश्चात्य ग्रंथकारलोग प्रायः अभी दोसहस्राब्दियोंके अन्तर्गत हैं अत एव उन लोगोंका इतिवृत्त संग्रह करनेमें एवं कालनिर्णीत होनेमें विशेष प्रयास नहीं उठाना पड़ता । पर इस देशके प्राचीन कवियोंका पुरातत्त्व अन्वेषण करनेमें बड़ी बड़ी कठिनाइयों का सामना करना पड़ता है । अन्य देशीय आधुनिक विद्वान लोग जो इस देशके ग्रंथकारोंका निर्णय करने लगते हैं तो उनके विचारमें यहांके "आदि कवि"—भगवान वाल्मीकि अथवा वेदव्यासभी-( हजरत ) ईसाके पूर्व छठीं किंवा आठवीं शताब्दीके बताये जाते है, और कहांतक कहा जावे—अपौरुषेय वेदभी तीन सहस्र वर्षके भीतरही ठहराये जाते हैं, तो कहिए इस ऊटपटांग प्रलापसे निर्णय होना तो दूर रहा बरन अगाध संशयरूपी ह्रदमें गोतें लगाने पड़ते हैं—सच है जब कि यह सृष्टि ही अभी पांच सहस्र वर्षके भीतरकी

समझी जाती है तो इसके पहिले—"आसीदिदं तमोभूतं" से भिन्न दूसरा क्या कहा जा सकता है ? जो हो, पर विचारकी दृष्टिसे देखा जावे तो जबसे इस देश पर विदेशीय विधर्मी यवन-म्लेच्छादिकोंके आक्रमण होने लगे तबसे यहांके कितनेही संस्कृत भाषाके अपूर्व ग्रंथरत्न खो गये अब उनका मिलना कठिनही नहीं बरन सर्वथा असंभव हो गया है, इसीसे निर्णय करनेके लिये जितनी सामग्री ( मसाला ) की अवश्यकता पड़ती है वह सब नहीं प्राप्त हो सकती, तो बतलाइये कि समयका निर्णय कैसे किया जावे ? क्योंकि आज मैं जिसका उल्लेख करना चाहता हूं—बहुत ढूँढने पर भी कोई ऐसा प्रमाण नहीं प्राप्त हुआ जिससे समयका ठीक ठीक निर्णय कर दिया जावे। अब जीवन चरितके विषयमें यह वक्तव्य है कि "कथा सरित्सागरमें" जो कुछ पुष्पदन्तका वर्णन पाया जाता है, वह उनके दूसरे जन्म की कथा है, जब कि वे वररुचिके नामसे प्रसिद्ध हुए थे, और उन्हीका उपनाम कात्यायनभी पड़ा था, जैसा कि उक्तग्रंथके द्वितीय तरंगका प्रथम श्लोक देखनेसे स्पष्ट ज्ञात हो जाता है। यथा—

"ततः स मर्त्यवपुषा, पुष्पदन्तः परिभ्रमन् ।
नाम्ना वररुचिः, किञ्च कात्यायन इतिश्रुतः ॥"

इस श्लोकमें "मर्त्यवपुषा"-कहनेहीसे पुष्पदन्तका मनुष्य योनिसे भिन्न अर्थात् गन्धर्व्वराज होना प्रकट है—उपर्युक्त "कथा सरित्सागरके" प्रारम्भहीमें "कथापीठ नामक" प्रथम लम्बकके आठ तरंगोंमें श्रीपुष्पदन्तकी कथा विस्तार पूर्वक वर्णित है, उसी कथा भागको संक्षिप्त रूपसे अपने प्रेमी पाठकोंके अवलोकनार्थ उद्धृत कर देता हूं।

एकबार परम रमणीय कैलास शिखर पर जगदम्बा पार्वतीजीके आग्रहवश उन्हींका मान छुड़ानेके लिये भगवान शंकरजी अनेक प्रकारके विचित्र इतिहास कहने लगे। उस वेला नन्दी नामक गण इस लिये द्वार पर बैठाया गया था कि कोई भी भीतर नहीं आने पावे। इसी में—

"प्रसादवित्तकः शम्भोः, पुष्पदन्तो गुणोत्तमः ।
न्यषेधि च प्रवेशोऽस्य, नन्दिना द्वारि तिष्ठता ॥ १ ॥ ४९ ॥

पुष्पदन्त नामक महादेवजीका कृपापात्र गण बिना कारणही द्वार पर रोक टोक देखकर अपने योगबलसे भीतर घुस गया। और वहाँ पर पहुँच कर सातों विद्याधरोंकी अद्भुत कथा सुनता रहा, तदन्तर अपनी पत्नी जयासे जाकर कह दिया। उसके पेटमें वह बात नहीं पच सकी, उसने सब कथा भगवती पार्वतीजीसे कह सुनाई। फिर पार्वतीने शिवजीसे कहा कि।जिस कथाको आपने गुप्त रूपसे सुनाया था उसे तो जया भी जानती है। इस पर भगवानने प्रणिधान करके विचारा तो पुष्पदन्तका सब करतूत खोलकर कह सुनाया, तब तो श्रीपार्वतजीने क्रोध करके पुष्पदन्तको मनुष्य होनेका शाप दे दिया, फिर उसके लिए सानुरोध प्रार्थना करने पर उसके परममित्र माल्यवानको भी वही शाप मिल गया। तदनन्तर जयाके बहुत गिड़गिड़ाकर विनती करने पर आज्ञा मिली कि-विन्ध्याचल पर सुप्रतीक नामक यक्ष काणभूति नामा पिशाच हुआ है, उसे देख जातिको स्मरण करके जब पुष्पदन्त सब कथा कहेगा तो उसका शापोद्धार होवेगा। और काणभूतिसे जब माल्यवान सुनेगा तब काणभूतिके मुक्त होजाने पर इस कथाको लोकमें प्रसिद्ध करके माल्यवानभी शापसे छूट जावेगा। इस प्रकार से शापोद्धार बताकर भगवतीके चुप होते ही वे दोनों गण विजुरीके समान तुरतही अन्तर्धान हो गये।

"अथ जातु याति काले, गौरी पप्रच्छ शङ्करं सदया।
देव! मया तौ शप्तौ, प्रमथवरौ कुत्र भुवि जातौ ॥ ६३ ॥
अवदच्च चन्द्रमौलिः, कौशाम्बीत्यस्ति या महानगरी।
तस्यां स पुष्पदन्तो, वररुचिनामा प्रिये! जातः ॥ ६४ ॥
अन्यच्च माल्यवानपि, नगरवरे सुप्रतिष्ठिताख्ये सः।
जातो गुणाढ्यनामा, देवि! तयोरेष वृत्तान्तः ॥ ६५ ॥"

अर्थात्-इसके अनन्तर कुछ काल बीतजाने पर जगदम्बा पार्वतीजीने दयासे आर्द्रचित्त होकर श्रीमहादेवजीसे पूछा कि-हे देव! मेरे शापित वे दोनों गणश्रेष्ठ भूममंडल पर कहां उत्पन्न हुए? इस पर भगवान चन्द्रमौलिने कहा कि, हे प्रिये! जो कौशाम्बी नामकी महानगरी है; उसीमें पुष्पदन्त वररुचि नामसे उत्पन्न हुआ। और माल्यवानभी सुप्रतिष्ठित नामक उत्तम नगरमें

गुणाढ्य नामसे उत्पन्न हुआ ( है ) हे देवि ! उन दोनोंका यही वृत्तान्त है ।

## ( प्रथम तरंग )

कौशाम्बी नगरीमें सोमदत्त अथवा अग्निशिख नामक ब्राह्मणकी पत्नी वसुदत्ताके गर्भसे वररुचिका जन्म हुआ। उसका पिता बहुत बचपनहीमें सुरधामको सिधारगया, इससे माताने बड़े कष्टसे उसका पालन पोषण किया। एकवार वेतसपुरके निवासी देवस्वामीका पुत्र इन्द्रदत्त और करम्भकका पुत्र व्याडी-दोनों भाई उसके घर पर रातभर टिकनेके लिये आये। उसी रातमें मृदंगकी ध्वनि सुनकर वररुचिने आपनीमातासे नाटक देखने के लिये आज्ञा मांगी, और यहभी कहा कि मैं लौटआने पर तुमको सब दिखादूंगा इसपर इन्द्रदत्त और व्याडि दोनोंही बड़े विस्मित हुए। तब वसुदत्ताने कहा कि, यह लड़का एकश्रुतिधर है, अतएव इसके विषय में आप लोग कुछ सन्देह न करें। फिर उन दोनोंने परीक्षा करने के लिये प्रातिशाख्यका पाठ किया वररुचिने उसे सुनादिया। तदनन्तर उन दोनोंके साथ जाकर अपने पिताके मित्र नन्दनामक नटका अभिनय देखा, फिर घरपर आकर अपनी माताके सामने ज्योंकात्यों करदिखलाया। इसपर उन दोनोंको बड़ी प्रसन्नता हुई, क्योंकि जब उन दोनोंने विद्याके निमित्त तपस्या की थी तो भगवान स्वामिकार्तिकजीने वरदान किया था कि, पाटलिपुत्र ( पटना ) में वर्ष नामक उपाध्यायसे तुमलोग विद्या प्राप्त करोगे। शंकर-स्वामी नामक ब्राह्मणके वर्ष और उपवर्ष*नामक दो पुत्र थे। उनमें वर्ष तो दरिद्र और मूर्ख था, पर उपवर्ष धनी तथा पण्डित था। उसीकी स्त्रीके तिरस्कार करनेसे वर्षने विद्या प्राप्त करनेके हेतु बड़ा कठोर तप किया, उसपर प्रसन्न होकर श्रीस्वामि कार्तिकजीने समस्त विद्याओंको प्रकाशित करके कहाकि जब तुम एकश्रुतिधरको पाना तब अपनी विद्याको प्रकाश करना। इसीसे जब इन्द्रदत्त और व्याडि उसके घरपर गये तो वर्षकी भार्याने कहाकि, जबतक कोई एकश्रुतिधर नहीं आवेगा तबलों ये अपनी विद्याका प्रकाश नहीं

---

*इन्होंने जैमिनिसूत्र और बादरायण सूत्रोंपर भाष्यबनाया है. भगवान् शंकराचार्यने अपने भाष्यमें इनका उल्लेख किया है।

करेंगें। बहुत ढूंढनेके अनन्तर बररुचिको एकश्रुतिधर पाकर उन दोनों के हर्षकी सीमा नहीं रही। फिर उनलोगोंने वसुदत्ताको सब समाचार सुनाकर एवं कुछ धनभी देनेके अनन्तर वररुचिको पढ़ाने के लिये मांगा। इसपर वसुदत्ताने कहाकि, जब यह लडका उत्पन्न हुआ तो उस समय आकाशवाणी हुई थी कि, यह बालक एकश्रुति धर होगा, और वर्षसे विद्या पावेगा, एवं व्याकरणशास्त्रका आचार्य होगा, और इसे वही रुचेगा जो कुछ वर ( अच्छा ) होगा–अतएव इसका नाम वररुचि पडेगा–इसकेलिये मैं तबीसे सोचकरती हूं कि वह वर्ष उपाध्याय कहां है ? पर आज तुमलोगोंके मुखसे सब बातें जानकर मेराभी परितोष होगया—सो यह तुमलोगोंका भाई है, इसे अपने साथ लिवाजाओ इसमें कुछ हानि नहीं है। इस प्रकार से वररुचिकी माताका कथन सुनकर वे दोनोंही परम आल्हादित हुए फिर वररुचिका यज्ञोपवीत संस्कार करके उसे वेद पढ़नेका अधिकारी बनाया। इसके पीछे वे तीनों उन वर्ष उपाध्यायके पास पहुंचे, इन तीनोंको देखकर वह बहुतही प्रसन्न हुआ समस्त वेद वेदांग उन सबोंको पढ़ादिया–क्योंकि वररुचि एकश्रुतिधर, व्याडि द्वि—श्रुतिधर, और इन्द्रदत्त त्रि–श्रुति धर था—

"सकृच्छ्रुतं मया तत्र, द्विःश्रुतं व्याडिना तथा।
त्रिःश्रुतश्चेन्द्रदत्तेन, गुरुणोक्तमगृह्यत ॥ ८० ॥"

वर्ष उपाध्यायको पुरवासी लोग मूर्खही जानते थे पर एकाएकी जब उसकी विद्याका डंका बजनेलगा तो ब्राह्मणलोग बडेही आश्चर्यसे देखकर प्रणाम करने लगे। और सारे ( सबी ) पटना के रहने वाले बहुत प्रसन्न हुए, यहां तक कि, वहां के राजा नन्दने भी बड़े आदरके साथ वर्षको बहुतसा धन देकर उसका घर भरदिया।

## ( द्वितीय तरंग )

तदनन्तर उपवर्षकी बेटी उदकोशासे वररुचिका विवाह हुआ। जिसके पातिव्रत और शुद्ध चरित्र पर मुग्ध होकर राजा नन्दने उसे अपनी धर्मकी भगिनी बनाई। फिर वर्षके पाणिनि नामक

एक मूर्ख शिष्यने श्रीमहादेवजीसे वर पाकर अपना एक नया व्याकरण निर्माण किया, और जब वररुचिने उससे शास्त्रार्थ किया तो शिवजीने अपने हुंकारसे वररुचिका इन्द्रमत-वाला व्याकरण भुलवा दिया। तब फिरसे वररुचिने महादेवजीका तपोनुष्ठान करके उन्हीसे नूतन व्याकरण सीखा*। और पाणिनिके व्याकरण (कीन्यूनता)को (वार्तिक बनाकर) पूरा किया। इसके पीछे इन्द्रदत्त और व्याडिने वर्ष उपाध्यायसे गुरुदक्षिणा मांगनेकी प्रार्थनाकी-तब उसने एक करोड़ स्वर्ण (मुद्रा) मांगा। तिस पर सम्मति करके तीनोंही जन राजा नन्दके पास गुरुदक्षिणा देनेके लिए धन मांगने गये इन लोगोंके पहुँचतेही राजाका शरीरान्त होगया।

अनन्तर इन्द्रदत्त योगबलसे राजाके शरीरमें घुसगया। और इन्द्रदत्तके निर्जीव शरीरकी रक्षाके लिये व्याडि नियुक्त हुआ। वह इन्द्रदत्तका (मृत) देह लेकर एक मन्दिरमें अगोरता रहा। इसी समयमें वररुचिने उसके पास जाकर एक करोड़ स्वर्ण (मुद्रा) मांगा। इसपर शकटाल (र) को जो उस राजा का महामन्त्री था—सन्देह हुआ, उसने आज्ञा देदी कि जितनेही शव (मुर्दे) नगरमें होवें तुरत फूंकवादिये जावें। फिर क्या था व्याडिके बहुत रोकने छेकने परभी राजाके कर्मचारियोंने इन्द्रदत्तका शरीर जलाकर राख करदिया। तत्पश्चात् वररुचिको धन मिला, तब व्याडितो उसे लेकर गुरु-दक्षिणा देने गया। और राजाने जीते हुए योगी ब्राह्मणको फुंकवादेनेका दोष लगाकर शकटालको टाल (हटा) कर वररुचिहीको अपना मन्त्री बनाया। वहभी अपनी पतिप्राणा पत्नी उपकोशाके साथ पटना नगरमें रहकर आनन्द पूर्वक राजकाज करने लगा।

## ( चतुर्थ तरंग )

इसके अनन्तर योगानन्दसे विरक्त होकर जब वररुचि वनवन फिरने लगा तो शकटालने चाणक्य नामक बडे क्रोधी ब्राह्मणद्वारा नन्द-वंशका नाशकराय राजसिंहासन चन्द्रगुप्तको दिलवाया। तब

---

*वही शिवजीका व्याकरण पाणिनीय कहलाता है—

"नृत्तावसाने नटराजराजो, ननाद ढक्का नव-पञ्चवारम्।
उद्धर्तुकामः सनकादिसिद्धा, नेतद्विमर्शे शिवसूत्रजालम्॥"

वररुचि विन्ध्याचल पर जाय काणभूति नामक पिशाचसे मिल सब कथा वर्णन करनेके उपरांत बदरिकाश्रममें पहुँच योगानलसे अपने शरीरको भस्मकर परम दिव्य गतिको प्राप्त हुआ ।

## ( पञ्चम तरंग )

यह तो वररुचि उपनाम कात्यायनकी संक्षिप्त कथा हुई पर इसके पूर्वही गन्धर्व योनिमें वह पुष्पदन्त नामसे हुआथा उस जन्मकाभी वृत्तान्त उक्त ग्रन्थके सातवें तरङ्गमें इस प्रकारसे निरुपित है—

"श्रीगङ्गाजीके तीरपर एक अग्रहार नामका स्थान है । वहां पर एक बहुश्रुत गोविन्ददत्त नामक ब्राह्मण रहताथा, उसकी स्त्रीका नाम अग्निदत्ता था, उसीके उदरसे देवदत्तका जन्म हुआ था । एक बार उसी देवदत्तको देखकर प्रतिष्ठानपुरके राजाकी कन्याने पहिले दान्तसे पुष्प गिराकर सङ्केत बतलाया था—

"ततः समीपं तस्याश्च, ययावन्तः पुराच्च सः ।
सा च चिक्षेप दन्तेन, पुष्पमादाय तं प्रति ॥ ६४ ॥"

पर वह देवदत्त अपनी प्यारीके दांतसे गिराये हुए फूलका संकेत नहीं समझसका, अत एव जब वरदानके प्रभावसे वह श्रीमहादेवजीका गण हुआ तो उसका नाम पुष्पदन्त पड़ा, और उसकी सहधर्मिणीभी श्रीपार्वती देवीकी जया नामक प्रतिहारी हुई ।

"प्रियादन्तोज्झितात्पुष्पात्संज्ञां न ज्ञातवान् यतः ।
अतः स पुष्पदन्ताख्यः, सम्पन्नो गणसंसदि ॥ १०६ ॥

तद्भार्य्या च प्रतीहारी, देव्या जाता जयाभिधा ।"—

इस कथाके अवलोकनसे यह बात स्पष्ट होजाती है कि, पुष्पदन्त गण होनेके पूर्व जन्ममें देवदत्त नामक ब्राह्मण था, फिर गन्धर्व योनि प्राप्त करके महादेवजीका गण हुआ । तदनन्तर श्रीपार्वतीजीके शापसे फिर मनुष्य हुआ तब उसका नाम वररुचि अथवा कात्यायन प्रसिद्ध हुआथा । पर इस कथासे पुष्पदन्ताचार्यके समयका कोई प्रमाण नहीं मिलता, क्योंकि यह कौन बतासकता है कि देवदत्त कब पुष्पदन्त हुआ और कितने समय तक श्रीमहादेवजीका गण बनारहा ? जोहो-पर उक्त कथासे उसी पुष्पदन्तका वररुचि अथवा कात्यायन होना प्रमाणित है, अत एव अब कुछ थोडीसी पौरा-

णिक चर्चाभी सुन समझलेनी चाहिए तब फिर वररुचिके समय-(जमाना) की बात छेड़ीजावे—

श्रीमन्महाभारतके-९ वें पर्व-४९वें श्लोकमें लिखाहै कि, भगवती पार्वतीजीने भगवान् स्वामि कार्तिकजीकी सेवाके लिये इन्ही पुष्पदन्तजीको अनुचर नियुक्त किया था। यथा—

"उन्मादं पुष्पदन्तञ्च, शङ्कुकर्ण तथैव च ।
प्रददा वह्निपुत्राय, पार्वती शुभदर्शना ॥"

इसी भांति महाभारतमें औरभी अनेक स्थलों पर पुष्पदन्तका नाम पाया जाता है, यथा—प० ७-अ० २००-श्लो० ७० में—

"अर्णी कृत्वैलपुत्रश्च, पुष्पदन्तश्च त्र्यम्बकः ।"-इत्यादि ।

योंही स्कन्दमहापुराणके अन्तर्गत चतुर्थ काशीखण्डमें पुष्पदन्तेश्वरका उल्लेख हुआ है। इससे यह बात औरभी स्पष्टहै।

लिङ्गपुराणोत्तरार्धभागके २७वें अ० में अभिषेकवर्णनके आवरणदेवतोंमें यों-कहा गया है।

"पुष्पदन्तो महानागो विपुलानन्दकारकः ११३
शुक्लो विशालः कमलो बिल्वश्चारुण एव च ।
प्रथमावरणं प्रोक्तं द्वितीयावरणं शृणु ॥ ११४ ॥"

कहा जाता है कि पुष्पदन्तका समय बहुतही पुराना है-क्योंकि स्कन्दपुराण ऐसे प्राचीन ग्रन्थमें उनके स्थापित महादेवका बर्णन किया गया है-यथा, काशीखण्ड अध्याय ९७वें में भगवान स्कन्ददेवजी महर्षि अगस्त्यजीसे कहते हैं कि,-"तुमारे कुण्डके दक्षिण प्रसिद्ध पुष्पदन्तेश्वर हैं, उनसे अग्निकोण पर देवता ऋषि और गणलोगोंके स्थापित अनेक लिङ्ग हैं। पुष्पदन्तेश्वरके दक्षिण परमसिद्धि देनेवाला सिद्धीश्वर लिंग विराजमान है।—

"दक्षिणे तव कुण्डाच्च पुष्पदन्तेश्वरः परः ॥ २४६ ॥
तदग्निदिशि देवर्षिगणलिङ्गान्य नेकशः ।
पुष्पदन्ता द्दक्षिणतः, सिद्धीशः परसिद्धिदः ॥ २४७ ॥"

इन वाक्योंसे यह भली भांति विदित होजाता है कि महाभारत एवं पुराणों के निर्माण कालसे पूर्वही पुष्पदन्ताचार्य्य प्राचीन प्रसिद्ध होचुके थे। क्योंकि इन वाक्योंमें उनका नाम जिस ढंगसे लिखागया है उसे विचारपूर्वक देखनेसे विज्ञलोग स्वयं अनुमान कर

सकते हैं कि, यदि वह प्रसिद्ध न हो चुके होते तो उनका परिचय दिखानेके लिए, कुछ औरभी अक्षर अवश्य बढ़ादिये जाते । इस स्थान पर इतना औरभी निवेदन करदेना उचित जानपड़ता है कि उक्त पुष्पदन्तेश्वरका स्थान आजतक काशीपुरीमें अगस्तकुडा और बङ्गालीटोलाके बीचमें पतलेस्सर ( पातालेश्वर ) महाल कहलाता है,—यहभी एक किंवदन्ती सुनीजाती है कि, जब पुष्पदंतजी शापग्रस्त हुए थे तबी काशी धाममें आकर शिवलिङ्गकी स्थापना करके इस प्रसिद्ध महिम्नस्तोत्रको उन्होंने बनाया था, जो हो पर पातालेश्वरके पासही एक मन्दिरमें पुष्पदन्तेश्वर नामका विशाल शिवलिङ्ग विद्यमान है, और आजदिनभी बहुतेरे महिम्नस्तोत्रके प्रेमी लोग उक्त स्थान पर इसी स्तोत्रसे रुद्राभिषेक अथवा सहस्रपाठादिका अनुष्ठान करते कराते हैं और स्कन्दपुराणमें तो अनेक स्थलों पर पुष्पदन्तका नामोल्लेख हुआ ही है पर प्रभासखण्डके१८०(अ०) में पुष्पदन्तेश्वरलिङ्गमाहात्म्यवर्णन द्रष्टव्य है—

यों तो श्रीमद्भागवतकेभी आठवें स्कन्धके एकीसवें अध्यायका सत्रहवां श्लोक पुष्पदन्तका नाम सुनाता हैं, पर वह पुष्पदन्त कोई दूसरा है क्योंकि उसमें विष्णुके गणोंमें नामोल्लेख किया गया है । यथा—

"जयन्तः श्रुतदेवश्च, पुष्पदन्तोऽथ सात्वतः ।"

यों ही मत्स्यपुराण अ० २५३ के वास्तुप्रकरणमेंभी बाह्यपूज्य बत्तीसदेवोमें पुष्पदन्तका नाम आयाहै, यथा—

"दौवारिकोऽथ सुग्रीवः पुष्पदन्तो जलाधिपः ॥ २६ ॥"

इत्यादि ।

रहा अमरकोशके बतलाये हुए वायुकोणके दिग्गजका नामभी तो पुष्पदन्तही प्रसिद्ध है जैसाकि,प्रथम-काण्ड,३य-वर्गका ४ श्लोक है

"पुष्पदन्तः सार्वभौमः, सुप्रतीकश्च दिग्गजः ।"

यद्यपि इन पुष्पदन्तों से मुझे कोई आवश्यक नहीं है पर—"नाम आनि पै तुह्महि न चीह्ना" के अनुसार चरित नायकके नामराशि होनेके कारण यहांपर लिखदेना अनुचित नहीं समझाजायगा ।

कई एक टीकाकारोंने पुष्पदन्तजीके विषयमें यह उपाख्यानभीलिखा है—"कोई गन्धर्वराज बाहु नामक एक राजाकी फुलवारीसे

प्रतिदिन उत्तमोत्तम फूल लेकर आकाशमार्गसे उड़जाया करता था। ( क्योंकि मनुभगवानके आज्ञानुसार देव पूजनके निमित्त विना पूछेही फूल तोडलेनेसे चोरी नहीं होती । )

अस्तु, जब राजा पूजापर उन सुगन्धभरे बढ़ियां फूलोंको नहीं पाता तो मालियों पर बड़ा क्रुद्ध होता था। अंततो गत्वा बहुत पहरा चौकी करने परभी जब उन सबोंको पुष्पापहारकका पता नहीं लगा तो किसी विज्ञके बतादेने पर उन लोगोंने बगीचे भरके सब मार्गों ( रविशों ) पर शिवजीका निर्माल्य फैलादिया। बस फिर क्याथा गंधर्वराजने तो इसका कुछ विचार कियाही नहीं, उद्यानों घूम घूम कर फूल लोढ़ने ( चुनने ) लगे, जिससे कि श्रीशङ्करजीका चढ़ा हुआ फूल और विल्व पत्र इत्यादि उनके पैरके नीचे पड़ता रहा। फिर जब फूल लेकर चलनेको उद्यत हुए तो उसी शिवनिर्माल्यके पद-दलित करनेके कारण उनकी खेचरी शक्तिजाती रही। तब तो मालियोंने विना प्रयासही उन्हें पकड़ कर राजाके संमुख उपस्थित किया-राजाकी आज्ञानुसार वे बन्दी किये गये। तब वे कारागारमें जानेपर एकान्तमें प्रणिधानसे विचारकरने लगे तो अपने इस दुःखका कारण एकमात्र शिव-निर्माल्यके लंघनही को पाया। तब उसी निर्माल्य लंघनके अपराधसे मुक्त होनेकी इच्छासे श्रीमहादेव स्वामीकी महिमाका गान करने लगे, जिससे उनका समस्त कष्ट और दुःख दूर हो गया।"

मेरी समझमें तो पुष्पापहार-दोषके परिहारार्थही यह-"वाक्यपुष्पोपहार" निर्माण किया गया, और इसकी संख्या बत्तीसही रक्खी गई क्योंकि मुखमें उतनी ही गनतीके दांत होते हैं फिर कंठमें पहिननेकी माला जिसे कंठमाला ( अथवा कंठाभी ) कहाजाता है रुद्राक्ष इत्यादिके बत्तीसही दानेकी बनायी जाती है, और यह स्तोत्र "श्रीपुष्पदन्त मुखपङ्कजनिर्गत" एवं "कण्ठस्थित" है। अत एव सम्भव है कि दंत संख्यक वाक्यरूपी पुष्पोंके उपहार समर्पण करनेहीसे गंधर्वराजने पुष्पदन्त-नाम और श्रीमहादेवजीके "सकलगणवरिष्ठ" त्वको प्राप्त किया हो। अच्छा तो अब मैं इस चर्चाको विद्वान लोगोंहीके विचार पर निर्भर करके छोड देता हूं-क्यों कि अनुमान लडाने वाले प्रतिभाशाली लोग स्वयं जितना विचार-

गढानेमें समर्थ होसकेंगे, भला वे बातें मेरी क्षुद्र बुद्धिमें कैसे समासकती हैं ?

अब दो एक बातें वररुचिके विषयमें कहदेना चाहता हूं—क्योंकि वह पुष्पदन्तके अवतार माने जाते हैं और कथासरित्सागरके अनुसार यह बात भलीभांतिसे प्रमाणितभी हो चुकी है ।

महाकवि कालिदासजीका बनाया हुआ "ज्योतिर्विदाभरण" नामक ग्रंथ बहुत प्रचलित है—उसका यह श्लोक प्रायः बड़ा प्रसिद्ध है—

"धन्वन्तरिः क्षपणकामरसिंह-शङ्कु,-वेतालभट्ट घटकर्परकालिदासाः।
ख्यातो वराहमिहिरो नृपतेःसभायां,रत्नानि वै वररुचि र्नव विक्रमस्य॥"

इस पद्यसे यह स्पष्ट सूचित होता है कि महाराज विक्रमादित्यकी सभाके नव रत्नोंमें वररुचि वर्तमान था । और एक जनश्रुतिभी मैने बहुत लडकपनमें अपने पूज्यपाद पिताजीके मुखसे सुनी थी–उसेभी उद्धृत करदेना अनुकूल जान पड़ता है ।

"एकवार कोई एक शिल्पकार ( कारीगर ) महाराज विक्रमादित्यके दरबारमें दो पुतलियां बनाकर उपहार ( नजर ) लेआया वे दोनों ही रुप-रंग और मापमें एक समान थी, देखनेसे उन दोनोंमें कुछ भी भेद नहीं प्रकट होता था पर उस शिल्पीका कथन था कि–एकका मूल्य ( दाम ) तो एक लाख रुपया है, और दूसरीका मूल्य केवल दो कौडी है. इस पर दरबार भरमें बडा कौतूहल मचगया । स्वयं महाराजनेभी विस्मित होकर इस मूल्य-भेदका कारण पूछा, तो उसने यही उत्तर दिया कि आपके दरबारमें बड़े बड़े बुद्धिमान एवं विद्वान लोग वर्तमान हैं–उन्ही लोगोंसे इस भेदको पूछिए तब सब कारण आपसे आप ज्ञात होजायगा । अस्तु राजाकी आज्ञानुसार सबी लोग तर्क करने लगे पर कुछ भेद नहीं समझमें आया, अन्ततो गत्वा बहुत दिन बीतने परभी जब कोई कारण नहीं बतासका तो एक दिन विक्रमने खिजलाकर यह कठोर आज्ञा देदी कि, यदि एक मासके भीतर हमारे दरबारी पंडित लोग इसका यथार्थ उत्तर नहीं देवेंगे तो उन सब लोगोंको प्राणदंड दिया जावेगा । फिर क्या था, अवधिके दिन पूजने तक बिचारे पंडित लोग राज्य छोड़कर रातमें भागजानेका प्रबंध करने-

लगे, इसी गोलमें वररुचिभी था। वह अपने साथियोंको छोड़छाड़कर अकेलाही जंगलकी ओर निकलभागा-पर कुछ ही दूर आने पर रात्रिके अंधकार और हिंसक वन्य पशुओंके भयसे आगे नहीं बढ़सका, विचारा कि किसी वृक्ष पर चढ़कर बैठे बैठे रात काटनी चाहिए, सबेरा होने पर किसी ओरका मार्ग धरलेंगे-अस्तु वैसाही कियाभी-एक बड़ेभारी बरगदके पेड़पर चढ़बैठा। दैवात् उसी वृक्षके नीचे एक शृगालकी मांद थी-उसकी सियारिन गर्भवती थी सो वे दोनों शृगाल (दम्पती) आपसमें बात चीत करने लगे-सियारिनने अपने स्वामीसे मनुष्यका मांस खिलाने के लिए अनुरोध किया, इसपर सियारने कहा कि कलही तुझे मनुष्य क्या ब्राह्मण पंडितोंका पवित्र मांस यथेष्ट-रुपसे भर पेट खिलाऊंगा। अपने पतिकी ऐसी टटकतोड़ हढ़ प्रतिज्ञा सुनकर स्यारिन बड़ी प्रसन्न हुई-और पूछने लगी कि, कैसे तुम ऐसा उत्तम मांस मुझे चखासकोगे? शृगालने राज दरबारका समस्त वृत्तान्त सविस्तर कहसुनाया, तब उसकी स्त्रीने बड़े आग्रहके साथ उन पुतलियोंके मूल्य-भेदका कारण पूछा। पहिलेतो सियारने कहने में इधर उधर किया-पर उसके हठ करने पर यों कहने लगाकि उन दोनोंमें केवल इतनाही अंतर है-कि एक पुतलीके कानमें यदि कोई वस्तु डाली जावे तो वह उसके पेटहीमें पड़ी रहेगी, और दूसरीके कानकी डाली हुई वस्तु तुरतही उसके मुखके मार्गसे बाहर निकल पड़ेगी-(अभिप्राय यह कि जिसकिसीके पेटमें बातें ठहरसकतीं हैं, वह तो लाख रुपयेका मनुष्य है, और जो कोई सुननेके साथही बकरने लगता है वह दो कौड़ी का है) निदान, इतना सुनतेही वररुचि अपने हर्षका वेग नहीं सम्भार सका मारे प्रसन्नताके ठठाकर हंसने लगा, और तुरत पेड़परसे कूदकर नीचे आ खड़ा हुआ-यह देखकर सियारने कहा—

"दिवा विचार्य्य वक्तव्यं, रात्रौ नैव च नैव च।
पर्य्यटन्ति सदा धूर्ता, वटे वररुचि र्यथा॥"

अर्थात् यदि कोई गुप्त बात कहनी हो तो विचार पूर्वक दिनहीमें कहनी चाहिए, रातमें कदापि कहना उचित नहीं है, क्योंकि धूर्त लोग बराबर घूमाकरते हैं, जैसे बरगद पर वररुचि छुपाथा॥

भया, तब क्या था-प्रातः काल दरबारमें पहुंच कर वररुचिने उसकी परीक्षा कर दिखलाई-जिससे सबी पंडितोंका प्राण बचा। और राजा ने उस शिल्पकार एवं वररुचिको बहुत कुछ पुरस्कार, और पारितोषिक देकर संतुष्ट किया। —इस शिक्षामय कहानीसे चाहे और कुछ प्रमाण न मिले पर वररुचिका महाराज विक्रमके कालमें वर्तमान रहना और पशु-पक्षियोंकी भाषाका अभिज्ञ होना स्पष्टरीतिसे ज्ञात हो जाता है, आजकल नवीनशैलीवालोंको तो यह कथा गप्पही जान पड़ेगी पर विचार करने पर प्राचीन विद्वानोंकी पशु इत्यादिकी भाषा समझलेनेकी निपुणता प्रसिद्ध थी, यदि ऐसा न होता तो शकुन शास्त्रके अनेक ग्रंथ-जिनमें प्रायः पशु-पक्षियोंहीके शब्द किंवा चेष्टा इत्यादिसे हिता-हितका विचार किया जाता है, कैसे निर्माण किये जाते ? और उनकी बहुतेरी बातें कैसे आज तक यथार्थ रुपसे मिलजाया करतीं हैं ?

पाठक महोदयगण ! यह सब तो पुरानी गप्पें अथवा कथायें आप लोगोंसे निवेदन करदी गईं-,अब कतिपय अर्वाचीन विद्वानोंकी भी सम्मतियां उद्धृत करदेना आवश्यक है, क्योंकि इसी महिम्नमें कहा है—

"पदेत्वर्वाचीने न पतति मनः कस्य न वचः ?"—

श्रीकाशीपुरीके प्रतिष्ठित अस्तमित बाबू हरिश्चन्द्रजीने अपने "चरितावली-"नामक ग्रन्थमें-"महिम्न और पुष्पदन्ताचार्य्य।"—शीर्षक देकर इस प्रकारसे उल्लेख किया है—

"यह स्तोत्र अब ऐसा प्रसिद्ध है कि आर्षकी भांति माना जाता है बरंच पुराणोंमें भी कहीं २ इसका माहात्म्य मिलता है, एक प्रसङ्ग है कि जब पुष्पदन्तने महिम्न बनाके शिवजीको सुनाया तब शिवजी बड़े प्रसन्न हुए इस्से पुष्पदन्तको गर्व हुआ कि मैंने ऐसी अच्छी कविता किया कि शिवजी प्रसन्न हो गए यह बात शिवजीने जाना और अपने भृङ्गीगणसे कहा कि मुंह तो खोलो जब भृङ्गीने मुंह खोला तो पुष्पदन्तने देखा कि महिम्नके बत्तीसों श्लोक भृङ्गीके बत्तीसों दांतमें लिखे हैं इस्से यह बात शिवजीने प्रगट किया कि ये श्लोक तुमने नहीं बनाए है बरंच यह तो हमारी अनादि स्तुतिके श्लोक है। यह बात प्रसिद्ध है कि पुष्पदन्त जब शापसे ब्राह्मण हुआ

था तब यह स्तोत्र बनाया है और ऐसी ही अनेक आख्यायिका हैं अब वह पुष्पदन्त कौन है और कब वह ब्राह्मण हुआ इसका विचार करते हैं । "

इसके अनन्तर इस लेखमें भी कथासरित्सागरकी पूर्वोक्त कथा संक्षिप्त रुपसे लिखकरके फिर इस प्रकारसे अपना विचार प्रकट किया है—

"इस कथा के व्याख्यान से यह स्पष्ट होता है कि वर्णन नंदके राज्य के समय का है और उस समय के देवता शिव और स्कन्द थे और व्याकरणका बडा प्रचार था कातंत्र कालाप ऐन्द्र पाणिनीय इत्यादि मत में परस्पर बडा विरोध था संस्कृत प्राकृत पैशाची और देश भाषा बहुत प्रसिद्ध थीं परन्तु पांच और भाषाभी प्रचलित थीं, पाटलिपुत्र नया बसा था, प्रतिष्ठान पुर और अयोध्या भी बहुत बसती, धूर्तता फैल गई थी और हिन्दुस्तान में पश्चिम देश बहुत मिला हुआ था इत्यादि ।

इस बृहत्कथामें ऐसे ही गुणाढ्य कविके भी तीनों जन्म लिखे हैं और उसका बृहत्कथाका पैशाची भाषा में निर्माण करना उसमें छः लाख ग्रंथ जला देना और एक लाख ग्रंथ नरबाहन दत्तके चरित्रका राजा शातबाहनको देना इत्यादि सविस्तर वर्णित है ।

अब यह बृहत्कथा कब बनी है और किसने बनाया है इसके विचारमें चित्त बहुत दोलायित होता है क्योंकि इसका काल ठीक निर्णीत नहीं होता । नंदके समयकी भी नहीं मान सकते क्योंकि इसी बृहत्कथामें विक्रमादित्य उदयन ऐसे प्राचीन नवीन अनेक राजाओंका वर्णन है परन्तु इतना कह सकते हैं कि इसका मूल प्राचीन काल से पडा है और उसको अनेक कालमें अनेक कवि बढाते गए हैं क्योंकि "कात्यायनाद्यैः कृतिः, तत् पुष्पदंतादिभिः" इत्यादि पदोंमें आदि शब्द मिलता है। वा अनेक प्राचीन सुनी हुई कथाओंका किसीने एकत्र करके आदरके हेतु उसमें पुष्पदंत का नाम रख दिया हो तो भी आश्चर्य नहीं क्योंकि कात्यायन वररुचिका होना खीस्ताब्दीयके १२० वर्ष पूर्व लोग अनुमान करते हैं और विक्रमका काल पण्डितोंने ५०० खीस्ताब्दके लगभग निश्चय किया है और ऐसा माननेसे प्रोफेसर गोल्डस्टकर इत्यादि

इतिहास वेत्ताओंका दो वररुचि मानने वाला मत भी स्पष्ट खंडित होता है क्योंकि बृहत्कथामें जब विक्रमका चरित्र है तब उसी विक्रमादित्यवाले वररुचिका नाम कात्यायन संभव है ।

परन्तु हमारा कथन यह है कि संस्कृत बृहत्कथा गुणाढ्यकी बनाई ही नहीं है क्योंकि उसमें स्पष्ट लिखा है कि गुणाढ्यने संस्कृत बोलना छोड दिया था इससे पिशाच भाषामें बृहत्कथा बनाया तो इस दशामें सम्भव है कि किसीने यह बृहत्कथा बनाकर बररुचि गुणाढ्य पुष्पदंत इत्यादिका नाम आदर और प्रमाण पानके हेतु रख दिया हो ।

अब जो बृहत्कथा मिलती है वह तीस हजार श्लोकमें रामदेवभट्टके पुत्र सोमदेवभट्टकी बनाई है जो उसने कश्मीरके राजा संग्रामदेवके पुत्र अनन्तदेवकी रानी सूर्यवतीके चित्त बिनोदके हेतु बनाई है और इसी अनन्तदेवके पुत्र कमलदेव हुए और कमलदेवके पुत्र श्रीहर्षदेव हुए ।

कश्मीरके इन राजाओंके नाम चित्तको और भी संशयमें डालते हैं क्योंकि रत्नावली वाला श्रीहर्ष कालिदासके पहिलेका है क्योंकि कालिदासने मालविकाग्निमित्रमें धावक कविका नाम प्राचीन कवियोंमें लिखा है अब इस दशामें विरोधका परिहार यों हो सकता है कि जिस विक्रमका चरित्र बृहत्कथामें है वह नवरत्न वाला विक्रम नहीं किन्तु कोई प्राचीन विक्रम है । और यह बृहत्कथा धावकके थोडे ही काल पहिले कश्मीरमें सोमदेवने बनाई है क्योंकि इसमें नन्द और विक्रमकी भांति भोज कालिदास इत्यादिका नाम नहीं है और नवरत्न वाला वररुचि दूसरा था क्योंकि उस कालमें राजा और कवियोंके वही नाम बारम्बार होते थे इससे बृहत्कथा संवत और खिस्तसनके पूर्व बनी है और गुणाढ्य और वररुचि कुछ इससे भी पहिलके हैं ।

परन्तु बृहत्कथाके किसी लेखका हम प्रमाण नहीं करते क्योंकि यह बडा असंगत ग्रन्थ है । जैसा अनन्त पंडित की बनाई मुद्राराक्षस की पूर्व पीठिकामें नन्दका नाम सुधन्वा लिखा है और इसमें योगनंद है उसमें जो बररुचिके मंत्री होनेका प्रसंग है वह इस पीठिकामें कहीं मिलताही नहीं और पाणिनी वर्ष, कात्यायन

व्याडि, इन्द्रदत्त और अनेक व्याकरणके आचार्य बृहत्कथाके मतसे एक कालके थे पर बुद्धिमानोंने इन सबके काव्य ( काल ) में बडा भेद ठहराया है इससे इतिहास विषयमें बृहत्कथा अप्रमाणिक है ।

बृहत्कथाका वर्णन और गुणाढ्य इत्यादि कवियोंका वर्णन आर्य्यासप्तशती बनाने वाले गोवर्द्धन कविने किया है और गोवर्द्धन कविका काव्य जयदेवजीके कालसे निश्चित होगा बंगाली लेखकोंने जयदेवजीका समय पन्द्रहवां शतक ठहराया है पर इस निर्णयमें परम भ्रांत हुए हैं क्योंकि जयदेवजीका काल एक सहस्र वर्षके पूर्व है और इसमें प्रमाणके हेतु पृथ्वीराज रायसामें चंद कविका, जयदेव जीका और गीतगोविन्द वर्णनही प्रमाण है । जयदेवजीने गोवर्द्धन कविका वर्णन वर्तमान क्रियासे किया है इससे अनुमान होता है कि उस कालमें गोवर्धन कवि था बङ्गाली लोगोंमें कोई बारहवें शतकमें लक्ष्मनसेनके कालमें जयदेवजीको मानते हैं और उसके समकालीन गोवर्धन इत्यादि कवियोंको लक्ष्मनसेनकी सभाका पञ्चरत्न मानते हैं यह बात भी असंभव है क्योंकि पृथ्वीराज ग्यारहवें शतकमें था और चन्दभी तभी था जयदेव चन्दके सैकड़ों वर्ष पहिले निस्सन्देह हुए हैं क्योंकि चन्दने प्राचीन कवियोंकी गणनामें बड़ी भक्तिसे जयदेवजी का वर्णन किया है, हां यदि लक्ष्मनसेन को पृथ्वीराजके पहिले मानो तो जयदेव उसके सभाके पण्डित हो सकते हैं नहीं तो समझ लो कि आदरके हेतु इन कवियोंका नाम लक्ष्मनसेनने अपनी सभा में रक्खा है इससे चल सखि कुंजकी भाषा और अङ्गरेजी इतिहास वेत्ताओंका मत लेकर बंगालियोंने जयदेवजीका जो काल निर्णय किया है वह अप्रमाण है यह निश्चय हुआ और बृहत्कथा उस कालके भी पहिले बनी है यह भी सिद्धान्तित हुआ ।"

अच्छा ! अब काशीहीके भूतपूर्व राजा शिवप्रसाद सितारे-हिन्द अपने "इतिहास तिमिरनाशक"के तीसरे खंडमें यों लिखते हैं—

"समयके उलटफेरमें हमारे पंडित लोग जो कुछ अपनी पंडिताई दिखलाते हैं लिखने योग्य नहीं है इसी एक बातसे सोच लो कि जिस पंडितसे पाणिनि वैय्याकरणका जमाना पूछोगे पूछतेही कहेगा कि सत्ययुगमें हुआ था लाखों बरस बीते परन्तु इससे इनकार न करेगा

कि कात्यायनकी पतञ्जलिने टीका लिखी और पतञ्जलिकी व्यासने अब हेमचन्द्र अपने कोशमें कात्यायनका नाम वररुचि बतलाता है और कश्मीरका सोमदेवभट्ट अपने कथासरित्सागरमें लिखता है कि कात्यायन वररुचि कौशम्बीमें—जो अब प्रयागके पास जमनाके कनारे कोसम गांव कहलाता है-पैदा हुआ पाणिनीसे व्याकरणमें शास्त्रार्थ किया और राजानन्दका मंत्री हुआ मुद्राराक्षस इत्यादि बहुतसे ग्रन्थोंसे साबित है कि नन्दके बादही चन्द्रगुप्त राज्यसिंहासन पर बैठा और चन्द्रगुप्तका जमाना ऐसा निश्चय ठहर गया है कि जैसा पलासीकी लड़ाई अथवा नादिरशाही अथवा पृथीराज और विक्रमका तो कहो कि हम पाणिनिका जमाना अब अढ़ाई हजार बरससे इधर माने या लाखों बरससे उधर? पतञ्जलि चन्द्रगुप्तके पीछे हुआ इसमें किसी तरहका संदेह नहीं क्योंकि उसने अपने भाष्यमें "सभा राजा मनुष्यपूर्वा" इस सूत्र पर "चन्द्रगुप्तसभम्" ऐसा उदाहृण दिया है।"

ये दोनों लेखक हिन्दीके सुलेखकोंमें लब्धप्रतिष्ठ हैं और इन लोगोंने जो कुछ लिखा है अविकल उद्धृत कर दिया गया। अब कतिपय अंग्रेजी भाषाके विद्वानोंने भी अपने अपने ग्रन्थोंमें इस विषय पर लेखनी चलाई है अतएव उसे भी यहां पर प्रकट कर देना आवश्यकता जान पड़ता है—

"डाक्तर राजेन्द्रलाल मित्र यल्० यल्० डी० अपने "इन्डो आर्यन्" नं० १ पृष्ठ १९ में कहते हैं कि—डाक्तर गोल्डस्टकरके कथनानुसार पाणिनीका व्याकरण ईसवी सनके पूर्व नवईं और ग्यारहवीं शताब्दीके भीतर लिखा गया। पर प्रोफेसर मेक्समूलर उसे घटाकर ईसाके पूर्व छठवीं शताब्दी बताते हैं।"

इसी प्रकारसे ऋग्वेदके अनुवादक और वंगविजेता इत्यादि उपन्यासोंके सुलेखक—एवं इसी वर्षके ३० नवम्बरके स्वर्गयात्री—"सर रमेशचन्द्रदत्त" अपने "भारत इतिहास"में लिखते हैं कि—"पाणिनि व्याकरण ईसामसीहके पहिले कमसे कम आठ सौ वर्षके बना था"

अब हमारे विचार-शील पाठकगण स्वयं इन प्राचीन एवं नवीन विद्वानोंके लेखसे अपने चित्तका कुतूहल मिटा लेवें क्योंकि पाणिनि

और कात्यायन अर्थात् वररुचि दोनों ही एकही गुरुके शिष्य प्रमाणित हो चुके हैं वरन पाणिनिके सूत्रोंकी न्यूनता दूर करनेके कारण कात्यायनका वार्तिक अष्टाध्यायी सूत्रपाठके पीछेका बना हुआ जान पड़ता है। यही सही, पर कात्यायन वररुचिही का नाम है इस पर एक बात और भी कह देनी है कि, कोई प्राचीन ऋषिभी कात्यायन हो चुके हैं क्योंकि "मेदिनी कोशमें" यह बात स्पष्ट हो गई है। यथा—

"कात्यायनो वररुचौ, विशेषे च मुनेः पुमान्।
काषायवस्त्रविधवा, र्द्धजरत्युमयोः स्त्रियाम्॥"

अर्थात् पुल्लिङ्ग कात्ययान शब्द वररुचिमें और मुनि विशेषके लिये भी कहा जाता है, एवं कसायरंगका वस्त्र धारण करनेवाली अधेड़ विधवा स्त्री और पार्वतीजीके विषयमें स्त्रीलिङ्ग अर्थात् कात्यायनी होता है। इससे स्पष्ट है कि वररुचिसे भी पहिले कोई कात्यायन ऋषि अवश्यही हो चुके हैं, नहीं तो "याज्ञवल्क्य स्मृति"में कात्यायनका नाम धर्मशास्त्रकारोंमें कैसे गिनाया जाता? जैसा कि प्रथम अध्यायहीमें लिखा है—

"मन्वत्रिविष्णुहारीत—याज्ञवल्क्योशनोऽङ्गिराः।
यमापस्तम्ब संवर्त्ताः, कात्यायनबृहस्पती॥ ४॥
पराशरव्यासशङ्ख—लिखिता दक्षगोतमौ।
शातातपो वशिष्ठश्च, धर्मशास्त्रप्रयोजकाः॥ ५॥

एवं स्वयं पाणिनिने भी अपने सूत्रपाठमें—"सर्वत्र लोहितादिकतन्तेभ्यः" (४।१।१८) इस सूत्रसे ष्फ—प्रत्यय करके कात्यायन और कात्यायनी शब्दोंकी रूपसिद्धिकी है। तो अब यह कैसे कहा जा सकता है कि पाणिनिके पूर्वमें कोई कात्यायन नहीं था, यदि था तो उस प्राचीन कात्यायन और वररुचि कात्यायनके समयमे कितना अन्तर हो सकता है इसे आपही लोग सोच विचार लेवें—मैं कुछ भी नहीं कह सकता। क्योंकि मैंने तो सिद्धान्तकौदीमें "श्रीगणेशाय नमः" के अनंतर ही "मुनित्रयं नमस्कृत्य" पढ़ा था और तभीसे कात्यायनका नाम कर्णगोचर करलिया था पर अब देखता हूं तो एकही कात्यायनसे कार्य नहीं चलता कोई प्राचीनभी कात्यायन जान पड़ते हैं, तो कहिए अब क्या निर्णय किया जावे? क्योंकि जो कुछ

प्रमाण मिलसके वे सब आपलोगोंके संमुख उपस्थित करदिये, अतः जो कुछ उचितहो निर्णय करलीजिये मेरी मंदमति इतना पवारा देख सुन कर भी पुष्पदंतके समयको कुछ भी ठीक नहीं कर सकी क्योंकि एकही नामके राजा ऋषि और कवियों की ढेर पड़ी है फिर पूर्व कालमें योगादिक क्रियाओंके अभ्यास रखनेके कारण प्रायः उच्चकोटिके लोग दीर्घजीवी भी होते थे यद्यपि गीतामें भगवानने स्वयं यह बात कही है कि—

"स कालेनेह महता, योगो नष्टः परन्तप ! ॥ २ ॥
स एवायं मया तेऽद्य योगः प्रोक्तः पुरातनः ।
भक्तोऽसि मे सखा चेति, रहस्यं ह्येतदुत्तमम्" ॥ ३ ॥ ( अ० ४ )

वह योग बहुत दिनोंसे नष्ट होगया है, हे परंतप ! आज वही पुराना योग मैंने तुमसे कहदिया, क्योंकि तुम मेरे भक्त और मित्र हो और यह बड़ाही गुप्त विषय है। इस वाक्यसे यह स्पष्ट है कि योगकी क्रियायें उस समयमेंभी नष्ट प्राय थीं परन्तु यह भारतवर्ष जबसे विधर्मी शासकों के हस्तगत हुआ तबसे योगकी क्रियायें और देवमूर्त्तियों की शक्तियां एक साथ ही जाती रहीं, जो हो प्राचीन ऋषि-मुनियों का बहुत कालतक वर्तमान रहना कोई आश्चर्य की बात नहीं है यदि ऐसा नहीं होता तो रघुवंशियों के सैकड़ों पीढ़ीकी पुरोहिती भगवान वशिष्ठजी कैसे कर सकते ? योगी होने—हीसे राजर्षिभर्तृहरि आजतक जीवित माने जाते हैं तो अब मैं इन प्राचीन महात्माओं की महिमा कैसे अनुमान कर सकता हूं ? उनलोगोंके जन्म और मृत्युकी तिथि कहांसे बतला सकता हूं ? क्योंकर उनके ग्रंथ निर्माण का समय स्थिर करसकता हूं ?—इन सब बातोंको भली भांति विचारकर आपलोग जो कुछ आज्ञा करें उसीको मैंभी मान लेनेके लिये प्रस्तुत हूं, क्योंकि क्या पुष्पदंत, क्या वररुचि, क्या कात्यायन, क्या पतञ्जलि, ये सबी लोग एक नहीं वरन अनेक हैं, एवं सबी लोग योगी और परम-दीर्घायु हुए हैं तो ऐसी दशामें अपने मनमाना अनुमान करके दो तीन सहस्र वर्ष कह देनेसे काम निकाल लेना केवल कपोल-कल्पना नहीं तो और क्या है ? हां वररुचिके लिये यह समय कहदिया जावे तो कोई अनुचित नहीं हो स-

कता, पर पुष्पदंतका समय उक्त प्रमाणोंसे नहीं सिद्ध हो सकता, अतएव अब इस विषय पर विशेष वाग्-वितंडा करना सर्वथा व्यर्थ-ही सा ज्ञात होता है, तो फिर "सबसे भला चुप" ।

निवेदक-

अर्वाचीन टीकाकार

॥ श्रीः ॥

# ॥ शिवमहिम्नः स्तोत्रम् ॥

महिम्नः पारं ते परमविदुषो यद्यसदृशी
स्तुतिर्ब्रह्मादीनामपि तदवसन्नास्त्वयि गिरः ।
अथावाच्यः सर्वः स्वमतिपरिणामावधि गृण-
न्ममाप्येष स्तोत्रे हर निरपवादः परिकरः ॥ १ ॥

अतीतः पन्थानं तव च महिमा वाङ्मनसयो-
स्तद्व्यावृत्त्या यं चकितमभिधत्ते श्रुतिरपि ।
स कस्य स्तोतव्यः कतिविधगुणः कस्य विषयः
पदे त्वर्वाचीने पतति न मनः कस्य न वचः ॥ २ ॥

मधुस्फीता वाचः परमममृतं निर्मितवत-
स्तव ब्रह्मन् किं वागपि सुरगुरोर्विस्मयपदम् ।
मम त्वेतां वाणीं गुणकथनपुण्येन भवतः
पुनामीत्यर्थेऽस्मिन्पुरमथन बुद्धिर्व्यवसिता ॥ ३ ॥

तवैश्वर्यं यत्तज्जगदुदयरक्षाप्रलयकृ-
त्त्रयीवस्तु व्यस्तं तिसृषु गुणभिन्नासु तनुषु ।
अभव्यानामस्मिन्वरद रमणीयामरमणीं
विहन्तुं व्याक्रोशीं विदधत इहैके जडधियः ॥ ४ ॥

किमीहः किंकायः स खलु किमुपायस्त्रिभुवनं
किमाधारो धाता सृजति किमुपादान इति च ।
अतर्क्यैश्वर्ये त्वय्यनवसरदुःस्थो हतधियः
कुतर्कोऽयं कांश्चिन्मुखरयति मोहाय जगतः ॥ ५ ॥

अजन्मानो लोकाः किमवयववन्तोऽपि जगता-
मधिष्ठातारं किं भवविधिरनादृत्य भवति ।
अनीशो वा कुर्याद्भुवनजनने कः परिकरो
यतो मन्दास्त्वां प्रत्यमरवर संशेरत इमे ॥ ६ ॥

